शास्त्रार्थं गुरु चेतो मिस्तावत्तावद्विचार्यते। सर्वं दृश्य त्याभ्यासाद्यावदासाद्यते पदम् ॥२१
वैराग्याभ्यास शास्त्रार्थश्रद्धा गुरु मय क्रमैः। पदमासाद्यते पुण्यं प्रज्ञयैवैकयाथवा ॥२२
सं प्रबोध वतीतीक्ष्णाकलंक रहितामतिः। सर्व सामग्रहीनापि पदं प्राप्नोतिशाश्वतम्॥२३
प्रमादो ब्रह्म निष्ठायां न कर्तव्यः कदाचन। प्रमादो मृत्युरित्याह भगवान्ब्रह्मणःसुतः॥२४॥
संसिद्धस्य फलंत्वेतज्जीवन्मुक्तस्य योगिनः वहिरंतः सदानन्द रसास्वाद न मात्मन ॥२५॥

---

गुरु शास्त्र के वचन से, शोधे चित्त विचार। प्रयत्न दृढ़कर तभी लग, ब्रह्मज्ञान हो सार ॥
सद्गुरु आगम अर्थ पिख, अभ्यासहि वैराग। अथवा दृढ़कर बुद्धि इक, पाइ ब्रह्म वड़भाग॥
युक्त बोध तीवर मती, विना अविद्या चीन। हों दृढ़ साधन नहीं भी, पावे ज्ञान प्रवीन॥
प्रमाद निष्ठा ब्रह्मगत, करे कभी मत भूल। जान प्रमादहि मृत्यु सम, कहें मुनी अति शूल॥
अंतर बाहिर होइ सुख, आतम का घर ध्यान। जीवन्मुक्तहि दृष्ट फल, आनन्दहि रसज्ञान॥

---

प्रश्न—ब्रह्मज्ञान की दृढ़ता का सर्व प्रयत्न संक्षेप से वर्णन कीजिये जिस से मैं सर्व संशय विपर्य्य से रहित हुआ अद्वैत पद में स्थित हूँ।

उत्तर--आत्मपद के पाने की तीव्र जिज्ञासा से सद्गुरु के वाक्यों में यथार्थ विश्वास रखकर वेदान्तार्थों से चित्त को शोधन करते हुये सर्व दृश्य पदार्थों को बाध निश्चय करके जब दृढ़ ब्रह्म बोध नहीं प्राप्त होवे तब तक मुमुक्षुओं को सदैव वैराग्य व अभ्यास में संलग्न रहना चाहिये। तिसकर सर्व वासना दूर होकर स्वरूप में यथार्थ निष्ठा होती है ॥२१॥

अकृतोपासक अनात्म पदार्थों से वैराग्य व आत्मपद पाने की तीव्रइच्छा और ब्रह्मवेत्ता गुरु में श्रद्धा द्वारा सर्व प्रकार से अन्तर्मुख होकर सर्व बंधनों से छूटा हुआ अद्वैत ब्रह्मज्ञान को प्राप्त होकर परमपद को पाता है ॥२२॥

वेदान्त को यथार्थ युक्तियों के द्वारा नित्य अभ्यास में तत्पर और विषय से तीव्र वैराग्य होकर उच्च धारणा से ब्रह्मज्ञान की दृढ़ता होकर कैवल्य भाव की प्राप्ति होती है ॥२३॥

अर्द्ध प्रबुद्धों को ब्रह्मात्म के अभ्यास में प्रमाद (भूल) कदाचित नहीं करना चाहिए, कारण यह है कि प्रमाद को मुनीश्वरों ने मृत्यु रूप वर्णन किया है ॥२४॥

ब्रह्मात्मा के सदैव अभ्यास करने पर सर्व जगत् के पदार्थ भी सुखदाई होते हैं अर्थात् ज्ञाननिष्ठायुक्त विरक्त विद्वानों को बाह्यान्तर आनंद का अवलम्बन होता है, इस प्रकार यथार्थ धारणा (निष्ठायुक्त) ब्रह्मवेत्ता सर्व कष्टों को तर करके परमानन्द रूप जीवन्मुक्ति पद में विश्राम पाता है ॥२५॥